अतृणे सतृणा यस्मिन् सतृणे तृणवर्जिता मही यत्र ।
तस्मिन् शिरा प्रदिष्टा वक्तव्यं वा धनं तस्मिन् ॥५२॥

भा० टी०-तृणरहित भूमि पर जहां तृण उपजा हो अथवा तृण संयुक्त भूमि पर जहाँ तृण न हों उस स्थान में जल तथा धन रहता है ॥ ५२ ॥

कण्टक्यकण्टकानां व्यत्यासेऽम्भस्त्रिभिः करैः पश्चात् ।
खात्वा पुरुषत्रितयं त्रिभागयुक्तं धनं वा स्यात् ॥५३॥

भा० टी०—जहां पर कंटक वृक्ष में अकंटक वृक्ष हों अथवा अकंटक वृक्ष में कंटक वृक्ष हो उस वृक्ष के पश्चिम दिशा में ३ हाथ के सवा तीन पुरुष नीचे जल रहता है ॥ ५३ ॥

नदति मही गंभीरं यस्मिन् चरणाहता जलं तस्मिन् ।
सार्धैस्त्रिभिर्मनुष्यैः कौबेरी तत्र च शिरा स्यात् ॥५४॥

भा० टी०—जिस स्थान पर भूमि को चरण से मारने पर मधुर शब्द हो वहाँ उत्तरा शिरा बहती है और साढ़े तीन पुरुष खोदने पर जल रहता है ॥ ५४ ॥

वृक्षस्यैका शाखा यदि विनता भवति पाण्डुरा वा स्यात् ।
विज्ञातव्यं शाखा तले जलं त्रिपुरुषं खात्वा ॥ ५५ ॥

भा० टी०—यदि वृक्ष की एक शाखा झुकी हुई हो या पाण्डुवर्ण की होय तो उस डार के नीचे ३ पुरुष के नीचे जल है ऐसा जानना ॥ ५५ ॥

फलकुसुमविकारो यस्य पूर्वे शिरा त्रिभिर्हस्तैः ।
भवति पुरुषैश्चतुर्भिः पाषाणोऽधः क्षितिः पीता ॥५६॥

भा० टी०-जिस वृक्ष के नीचे फल को या पुष्प को अन्य किसी वृक्ष का विकार हो तो उस वृक्ष के पूर्व में तीन हाथ आगे ४ पुरुष खोदने पर जल है, प्रथम चिन्ह आधा पत्थर तथा पीत मिट्टी रहेगी ॥ ५६ ॥

यदि कंटकैर्विना दृश्यते सितैः कुसुमैः ।
तस्यास्तलेऽम्बु वाच्यं त्रिभिर्नरैरर्धपुरुषैश्च ॥ ५७ ॥

भा० टी०—यदि कंटक वृक्ष कांटे से रहित हो या सफेद फूल दिखाई पड़े तो उसके नीचे ३½ साढ़े तीन पुरुष के बाद जल रहता है ॥ ५७ ॥

खर्जूरी द्विशिरस्का यत्र भवेज्जलविवर्जिते देशे ।
तस्याः पश्चिमभागे निर्देश्यं त्रिपुरुषे वारि ॥ ५८ ॥

भा० टी०-जिस निर्जल देश में दो शिर का ( दो डार का ) खजूर का वृक्ष हो उस खजूर वृक्ष के पश्चिम में २ हाथ के बाद ३ पुरुष नीचे जल रहता है ॥ ५८ ॥

यदि भवति कर्णिकारः सितकुसुमः स्यात्पलाशवृक्षो वा ।
सव्येन तत्र हस्तद्वयेऽम्बु पुरुषद्वये भवति ॥ ५६ ॥

भा० टी०—यदि श्वेत पुष्प से युक्त कठचम्पा का वृक्ष अथवा पलास का वृक्ष रहे तो उस स्थान से जहां ये रहे कर्णिकार तथा पलाश वृक्ष से दक्षिण दिशा में २ हाथ के बाद २ पुरुष नीचे जल रहता है ॥ ५६ ॥

ऊष्मा यस्यां धात्र्यां धूमो वा तत्र वारि नरयुग्मे ।
निर्देष्टव्या च शिरा महता तोयप्रवाहेण ॥ ६० ॥

भा० टी०—जहां पर गर्म पानी की भाप ( गर्मी ) या जहां पर धूम्र देख पड़े वहां पर २ पुरुष के नीचे बड़े वेग से बहनेवाली शिरा रहती है ॥ ६० ॥

यस्मिन् क्षेत्रे देशे जातं सस्यं विनाशमुपयाति ।
स्निग्धमतिपाण्डुरं वा महाशिरा नरयुगे तत्र ॥ ६१ ॥

भा० टी०—जिस भूमि पर सस्य उग करके नाश हो जाती हो या जिस भूमि पर स्निग्ध अन्न बहुत होय या धान्य के पत्ते पीत वर्ण हो जावें उस भूमि पर महाशिरा विशेष जल प्रवाह से २ पुरुष नीचे बहती है ॥ ६१ ॥

मरुदेशे भवति शिरा यथा तथातः परं प्रवक्ष्यामि ।
ग्रीवाकरभाणामिव भूतलसंस्थाः शिरा यान्ति ॥ ६२ ॥

भा० टी०—जिस भूमि पर खूब पानी न बरसे तथा वह भूमि सूखी और रेतीली हो उसे मरुभूमि कहते हैं । उस भूमि में जिस प्रकार शिरा मालूम की जाती हैं, कहता हूं । उस देश में जल की शिरा ऊँट के गर्दन के समान भूमि में जाती है अर्थात् बहुत ही नीची होती है ॥ ६२ ॥

पूर्वोत्तरेण पीलोर्यदि वल्मीको जलं भवति पश्चात् ।
उत्तरगमना च शिरा विज्ञेयाः पंचभिः पुरुषैः ॥ ६३ ॥
चिह्नं दर्दुरःदौ मृत् कपिलं तत्परे भवेद्धरिता ।
भवति च पुरुषद्वयेधोष्मा तस्य तले वारि निर्देश्यम् ॥ ६४ ॥

भा० टी०—जो पीलू ( अखरोट मेवा ) वृक्षों के ईशान में वल्मीक के मट्टी का ढेर लगा हो तो उस पीलू वृक्ष से पश्चिम ओर जल साढ़े चार के बाद ५ पुरुष नीचे रहता है । प्रथम तो खोदने पर मेढक के चिन्ह का निकलेगा बाद कपिलवर्ण मिट्टी मिलेगी तदनन्तर हरित वर्ण भूमि होगी और इन चिन्हों के बाद एक पत्थर के नीचे शिरा रहती है ॥ ६३ ॥ ६४ ॥

पीलोरेव प्राच्यां वल्मीकोऽतोऽर्धपञ्चमैर्हस्तैः ।
दिशि याम्यायां तोयं वक्तव्यं सप्तभिः पुरुषैः ॥ ६५ ॥

प्रथमे पुरुषे भुजगः सितासितो हस्तमात्रमूर्तिश्च ।

दक्षिणतो वह शिरा सक्षारं भूमिपानीयम् ॥६६ ॥

भा० टी०-यद्यपि पीलू वृक्ष से पश्चिम में वल्मीक देख पड़े तो उस पीलू वृक्ष से दक्षिण दिशा में जल ४½ हाथ के बाद ७ पुरुष नीचे जल रहता है प्रथम चिन्ह १ पुरुष के सफेद और काले वर्णका १ हाथ का सर्प दिखाई पड़ेगा बाद में दक्षिण दिशा में बहने वाली शिरा होगी जो बहुत अंशों में जल बहाया करती है ॥ ६५ ॥ ६६ ॥

उत्तरतश्च करीरस्याहिगृहं दक्षिणे जलं स्वादु ।

दशभिः पुरुषैर्ज्ञेयः पुरुषे पीतोऽत्र मण्डूकः ॥ ६७ ॥

भा० टी०-जो करीर वृक्ष से उत्तर ओर सर्पावास हो तो उस वृक्ष से उत्तर दिशा में जल ४½ हाथ के बाद १० पुरुष नीचे रहता है और वह जल मीठा होता है वहाँ पर भी १ पुरुष खोदने के बाद पीतवर्ण मेढक निकलता है ॥ ६७ ॥

रोहितकस्य पश्चादहिवासश्चेत्त्रिभिः करैर्याम्ये ।

द्वादशपुरुषात् खात्वा सक्षारा पश्चिमेन शिरा ॥ ६८ ॥

भा० टी०-यदि सर्पावास बल्मीक रोहितक वृक्ष से पश्चिम हो तो रोहितक वृक्ष से तीन हाथ दक्षिण के बाद पश्चिमाभिमुख खारे जल की शिरा १२ पुरुष के नीचे मिलेगी ॥ ६८ ॥

इन्द्रतरोर्वल्मीकः प्राग्दृश्यः पश्चिमेन शिरा हस्ते ।

खात्वा चतुर्दश नरान् कपिला गोधा नरे प्रथमे ॥ ६९ ॥

भा० टी०—यदि वल्मीक अर्जुन वृक्ष से पूर्व दिशा में देख पड़े तो उसी इन्द्र-तरु से १ हाथ के बाद १४ पुरुष खोदने पर पश्चिम ओर नीचे बहनेवाली शिरा मिलती है जिसमें कि १ पुरुष खोदने पर कपिल वर्ण की गोहिया मिलेगी ॥ ६९ ॥

यदि वा सुवर्णनाम्नस्तरोर्भवेद्वामतो भुजङ्गगृहम् ।

हस्तद्वयेऽम्बु याम्ये पञ्चदश नरा वसाने तु ॥ ७० ॥

क्षारं पयोऽत्र नकुलो मानवे ताम्रसन्निभश्चाश्मा ।

रक्ता च भवति वसुधा वहति शिरा पश्चिमा तत्र ॥ ७१ ॥

भा० टी०-यदि अमलतास वृक्ष के बायीं ओर ( उत्तर ) सर्पावास वल्मीक देख पड़े तो उस वृक्ष से दक्षिण ओर जल २ हाथ के बाद १५ पुरुष खोदने से निकलता है वह खारा होता है प्रथम तो ½ पुरुष नीचे नकुल तथा ताम्र वर्ण का पत्थर और रक्त-भूमि के बाद दक्षिण शिरा बहती है ॥ ७० ॥ ७१ ॥

बदरी रोहितवृक्षौ सम्पृक्तौ चेद्विनापि वल्मीकम् ।

हस्तत्रयेऽम्बु पश्चात् षोडशभिर्मानवैर्भवति ॥ ७२ ॥

सुरसं जलमादौ दक्षिणशिरा वहति चोत्तरेणान्या ।
पिष्टनिभः पाषाणो मृतश्वेता वृश्चिकोऽर्द्धनरे ॥ ७३ ॥

भा० टी०-जिस स्थान पर बैर का वृक्ष रोहित वृक्ष से मिले हुए हों औ रवहाँ पर वल्मीक हो या न हो तो उन वृक्षों के पश्चिम दिशा में ३ हाथ के बाद १६ पुरुष नीचे जल होता है यहाँ प्रथम ½ पुरुष के बाद बिच्छू दिखाई पड़ेगी तदनन्तर प्रथम दक्षिण तथा द्वितीय उत्तराभिमुख मीठे पानी की शिरा बहती है ॥ ७२ ॥ ७३ ॥

सकरीरा चेद्बदरी त्रिभिः करैः पश्चिमेन तत्राम्भः ।
अष्टादशभिः पुरुषैरैशानी बहुजला च शिरा ॥ ७४ ॥

भा० टी०-जो बैर तथा करीर वृक्ष साथ साथ दिखाई दे तो उस वृक्ष से पश्चिम दिशा में जल ३ हाथ दूरी के बाद १८ पुरुष के नीचे रहता है, वहाँ पर विशेष जल से युक्त शिरा ईशान कोण में बहती है ॥ ७४ ॥

पीलुसमेता वदरी हस्तत्रयसम्मिते दिशि प्राच्याम् ।
विंशत्यापुरुषाणामशोष्यमम्भोऽत्र सक्षारम् ॥ ७५ ॥

भा० टी०-बैर वृक्ष यदि पीलू वृक्ष से संयुक्त हो तो उस वृक्ष से पूर्व ओर ३ हाथ दूरी के बाद २० पुरुष नीचे खारा तथा अशोष्य और प्रभूत ( अत्यन्त ) जल रहता है ॥ ७५ ॥

ककुभकरीरावेकत्र संयुतौ यत्र ककुभबिल्वौ वा ।
हस्तद्वयेऽम्बु पश्चान्नरैर्भवेत् पञ्चविंशत्या ॥ ७६ ॥

भा० टी०-जहाँ पर ककुभ तथा करीर एक साथ हों अथवा जहाँ पर ककुभ और बिल्व वृक्ष एक साथ एकत्र हों तो उन वृक्षों से पश्चिम दिशा में २ हाथ के बाद २५ पुरुष नीचे जल रहता है ॥ ७६ ॥

वल्मीकमूर्द्धनि यदा दूर्वाश्च कुशाश्च पाण्डुराः सन्ति ।
कूपो मध्ये देयो जलमत्र नरैकविंशत्या ॥ ७७ ॥

भा० टी०-यदि वल्मीक के ऊपर की दूब तथा कुश ( ऊपज ) पाण्डुर वर्ण हो जाया करें तो ठीक उस मध्य वल्मीक में ही कूप खोदने से २१ पुरुष नीचे जल रहता है ॥७७॥

भूमिः कदम्बकयुक्ता वल्मीके यत्र दृश्यते दूर्वा ।
हस्तत्रयेण याम्ये नरैर्जलं पञ्चविंशत्या ॥ ७८ ॥

भा० टी०—जहाँ पर भूमि कदम्ब वृक्ष से युक्त हो तथा वहीं पर दूर्वा वल्मीक युक्त देख पड़े तो उस कदम्ब वृक्ष से दक्षिण दिशा में २ हाथ के बाद २५ पुरुष नीचे जल रहता है ॥ ७८ ॥

वल्मीकत्रयमध्ये रोहितकपादपो यदा भवति ।
नानावृक्षैः सहितस्त्रिभिर्जलं तत्र वक्तव्यम् ॥ ७९ ॥
हस्तचतुष्के मध्यात् षोडशभिश्चांगुलैरुदग्वारि ।
चत्वारिंशत्पुरुषात् खात्वाश्मातः शिरा भवति ॥ ८० ॥

भा० टी० – यदि रोहितक ( गुलनार ) वृक्ष के साथ अन्य वृक्ष तीन से अधिक हों और वे तीन वल्मीक के मध्य में हों तो वहाँ जल रहता है। उस रोहितक वृक्ष से से जो वल्मीक के मध्य में हो उससे उत्तर दिशा में जल बहनेवाली शिरा ४ हाथ १६ अंगुल के बाद ४० पुरुष के नीचे वहा करती है ॥ ७९ ॥ ८० ॥

ग्रन्थिप्रचुरा यस्मिन् शमी भवेदुत्तरेण वल्मीकः ।
पश्चात् पञ्चकरान्ते शतार्द्धसङ्ख्यैर्नरैः सलिलम् ॥८१॥

भा० टी०-जिस स्थान पर शमी बहुत ग्रंथि युक्त हो और वल्मीक यदि उसके उत्तर हो तो उस शमी वृक्ष से पश्चिम ५ हाथ दूरी के बाद ५० पुरुष नीचे जल रहा करता है ॥ ८१ ॥

एकस्थाः पञ्च यदा वल्मीका मध्यमो भवेच्छ्वेतः ।
तस्मिन् शिरा प्रदिष्टा नरषष्ट्या पञ्चवर्जितया ॥ ८२ ॥

भा० टी० – जो एक ही स्थान पर ५ वल्मीक हों तो उन सब वल्मीकों में से पाँचवाँ मध्यस्थ होगा। यदि मध्यस्थ वल्मीक श्वेत हो तो उसी वल्मीक में ५५ पुरुष नीचे शिरा वहा करती है ॥ ८२ ॥

सपलाशा यत्र शमी पश्चिमभागेषु मानवैः षष्ट्या ।
अर्धनरेऽहिप्रथमं सवालुका पीतमृत्परतः ॥ ८३ ॥

भा० टी०-जिस स्थान पर पलाश तथा शमी वृक्ष युक्त हों तो उस वृक्ष के पश्चिम भाग में ५ हाथ के बाद ६० पुरुष नीचे जल रहा करता है। प्रथम तो आधा पुरुष के बाद वालू के सहित पीली मिट्टी होती है ॥ ८३ ॥

वल्मीकेन परिवृतः श्वेतो रोहितको भवेद्यस्मिन् ।
पूर्वेण हस्तमात्रे सप्तत्या मानवैरम्बु ॥ ८४ ॥

भा० टी० जहाँ पर श्वेत रोहितक वृक्ष वल्मीक से युक्त हो उस स्थान पर रोहितक वृक्ष से पूर्व दिशा में १ हाथ के बाद ७० पुरुष नीचे जल रहा करता है ॥ ८४ ॥

श्वेता कण्टकबहुला यत्र शमी दक्षिणेन तत्र पयः ।
नरपञ्चकसंयुतया सप्तत्याहिर्नरार्धे च ॥ ८५ ॥

भा० टी०-जहाँ पर श्वेत वर्ण तथा अधिक काँटों से संयुक्त शमी वृक्ष हो तो उस शमी वृक्ष से दक्षिण दिशा में १ हाथ के बाद ७५ पुरुष के नीचे जल रहा करता है, जिस में आधा पुरुष खोदने पर सर्प रहता है ॥ ८५ ॥

मरुदेशे यच्चिह्नं न जाङ्गले तैर्जलं विनिर्देश्यम् ।
जम्बूवेतसपूर्वे ये पुरुषास्ते मरौ द्विगुणाः ॥ ८६ ॥

भा०टी०-मरु देश में जो चिह्न कहा गया है उसी चिह्न से स्वल्पोदक तथा पहाड़ी देशों में भी जल विचार न करना चाहिये । और जम्बु तथा वेतस वृक्ष द्वारा जो विचार कहा गया है उन्हीं चिन्हों से मरु देश में द्विगुणित नीचे जल कहना चाहिये ॥ ८६ ॥

जम्बूस्त्रिवृता मूर्वा शिशुमारी सारिवा शिवा श्यामा ।
वीरुधयो वाराही ज्योतिष्मती च गरुडवेगा च ॥ ८७ ॥
सूकरिकमाषपर्णी व्याघ्रपदश्चेति यद्यहेर्निलये ।
वल्मीकादुत्तरतस्त्रिभिः करैस्त्रिपुरुषे तोयम् ॥ ८८ ॥

भा० टी०-जामुन, त्रिवृता, मोरवेल, शिशुमारी, सारिवा, हरीतक, श्यामा, पीपर, विरुधय, वाराही, मालकमुनी, गुरुच ( गरुड़ वेग ) से सूकरकंद ( सूकरिक ) वन उर्दी, व्याघ्रपदा आदि औषधी सर्पावास वल्मीक से युक्त हो तो उस वल्मीक से उत्तर दिशा में ३ हाथ के बाद ३ पुरुष नीचे जल रहता है ॥ ८७ ॥ ८८ ॥

एतदनूपे वाच्यं जाङ्गलभूमौ तु पञ्चभिः पुरुषैः ।
एतैरेव निमित्तैर्मरुदेशे सप्तभिः कथयेत् ॥ ८९ ॥

भा० टी०—यह ऊपर कहा हुआ बहुत जलवाले देश में रहता है और यही लक्षण थोड़े जलवाले देश में ५ पुरुष में रहता है और यही लक्षण निर्जल देश में रहने से जल ७ पुरुष नीचे रहता है ॥ ८९ ॥

एकनिभा यत्र मही तृणतरुवल्मीकगुल्मपरिहीना ।
तस्या यत्र विकारो भवति धरित्र्यां जलं तत्र ॥ ९० ॥

भा० टी०-जिस स्थान पर पृथ्वी एक समान हो और तृण वृक्ष लतादि से हीन हो और उसी भूमि में यदि विकार पैदा हो जाय तो उस भूमि पर १५ पुरुष नीचे जल रहा करता है ॥ ९० ॥

यत्र स्निग्धा निम्ना सवालुका सानुनादिनी वा स्यात् ।
तत्रार्धपञ्चमैर्वारि मानवैः पञ्चभिर्यदि वा ॥ ९१ ॥

भा० टी०-जो भूमि स्निग्ध, नीची, वालुका युक्त तथा शब्द युक्त हो और शब्द करती हो तो उस भूमि में ४ या ५ पुरुष के बाद जल रहता है ॥ ९१ ॥

स्निग्धा तरुणा याम्ये नरैश्चतुर्भिर्जलं प्रभूतं च ।
तरुगहनेऽपि विकृतो यस्तस्मात्तदेव वदेत् ॥ ९२ ॥

भा० टी०-जहाँ पर स्निग्धतरु अधिकांश होते हैं तो उन वृक्षों से दक्षिण दिशा में जल ४ पुरुष नीचे रहता है तो उन वृक्षों में भी जिसमें विकार ( अन्य वृक्ष के सदृश जल पुष्प ) पैदा हो जाय उसके भी दक्षिण ४ पुरुष नीचे जल रहता है ॥ ९२ ॥

नमते यत्र धरित्री सार्धे पुरुषेऽम्बुजाङ्गलानूपे ।
कीटा वा यत्र विना लयेन वहवोऽम्बु तत्रापि ॥९३॥

भा० टी०-जहाँ की भूमि पदाघात करने से नीची हो जाय ( नीचे को चली जाय) तो चाहे बहूदक भूमि हो या न हो परन्तु उस भूमि पर १½ पुरुष नीचे जल रहता है और जहाँ कीट या कृमि ( कीड़े मकोड़े ) बिना घर वास करें वहाँ भी यही जाने ॥९३॥

उष्णा शीता च मही शीतोष्णाम्भस्त्रिभिर्नरैः सार्धैः ।
इन्द्रधनुर्मत्स्यो वा वल्मीको वा चतुर्हस्तात् ॥ ९४ ॥

भा० टी०—जिस गरम प्रदेश में जहाँ की भूमि कुछ शीत हो या जहाँ पर कि शीत ही हो परन्तु कहीं गरम हो तो वहाँ ३½ पुरुष नीचे जल रहता है और जांगलादि देश में जहाँ यह इन्द्र धनुषाकार या मत्स्य की तरह भूमि हो अथवा जहाँ पर वल्मीक हो वहाँ ४ पुरुष नीचे जल रहता है ॥ ९४ ॥

वल्मीकानां मध्याद्यकोऽभ्युच्छ्रितः शिरा तदधः ।
शुष्यति न रोहते वा सस्यं यस्यां च तत्राम्भः ॥९५॥

भा० टी०-जहाँ पर अधिकांश वल्मीक हों और उनमें एक वल्मीक ऊँचा हो तो उस उच्च वल्मीक के नीचे ४ हाथ के बाद शिरा होती है या जिस भूमि पर पैदा हुआ अनाज सूखा जाता हो या बीजांकुर उत्पन्न ही न हो उस स्थान पर भी ४ हाथ के नीचे जल रहता है केवल जाङ्गल तथा शून्य ही देश में ॥ ९५॥

न्यग्रोधपलाशोदुम्बरैः समेतैस्त्रिभिर्जलं तदधः ।
वटपिप्पलसमवाये तद्वद्वान्यं शिरा चोदक् ॥ ९६ ॥

भा० टी०-वट ( * न्यग्रोध) पलाश गुल्लर ये तीनों जहां एक साथ पाये जांय वहां पर ३ हाथ के नीचे जल रहता है और वहां उत्तर शिरा बहती है और वट पिप्पल का योग जहां पर हो वहां भी नीचे ३ हाथ पर जल होता है ॥ ९६ ॥

आग्नेये यदि कोणे ग्रामस्य पुरस्य वा भवति कूपः ।
नित्यं स करोति भयम् दाहं च स मानुषं प्रायः ॥ ९७॥

---

* अश्वत्थवटवृक्षस्य शमीपालाशमिश्रितैः । तत्र स्थाने कृतं कूपं पूर्णाम्बुप्रजायते ॥१॥
वाल्मीकोन्दुम्बरं दूर्वा शाल्मलीकण्टकं धनम् । तत्र स्थाने कृतं कूपं पूर्णाम्बु प्रजायते ॥२॥

भा० टी०-जो कूप ग्राम के आग्नेय कोण में हो तो उस कूप से ग्रामवालों का नित्य भय रहेगा और प्रायः मनुष्य को उस कूप के कारण अग्नि भय करता है ॥९७॥

नैर्ऋत्यकोणे बालक्षयं च वनिताभयं च वायव्ये ।
दिक्त्रयमेततुल्यक्त्वाशेषासु शुभावहाःकूपाः ॥ ९८ ॥

भा० टी०-और यदि कूप ग्राम के नैर्ऋत्य कोण में हो तो बालकों को क्षय करता है वायव्य कोण में कूप हो तो स्त्रियों को भय करता है । अतएव कूप तीन कोणों को छोड़ सब दिशा में शुभप्रद है ॥ ९८ ॥

सारस्वतेन मुनिना दकार्गलं यत्कृतं तदवलोक्य ।
आर्याभिःकृतमेतद्वृत्तैरपि मानवं वक्ष्ये ॥ ९९ ॥

भा० टी०-वाराह मिहिर कहते हैं कि यह दकार्गल सारस्वत मुनि की रचनानुसार आर्या छन्द में कहा और अब मनुकृत दकार्गल को भिन्न २ छन्दों में कहूंगा ॥९९॥

स्निग्धा यतः पादपगुल्मवल्ल्यो निच्छिद्रपत्राश्च ततः शिरास्ति।
पद्मक्षुरोशीरकुलाःसगुण्ड्राःकासाःकुशावानलिका नलो वा १००॥
खर्जूरजम्ब्वर्जुनवेतसाःस्युः क्षीरान्विताबाद्रुमगुल्मवल्ल्यः ।
छत्रेभनागाः शतपत्रनीपाःस्युर्नक्तमालाश्चससिन्दुवाराः॥१०१॥
विभीतको वा मदयन्ति का वा यत्रास्ति तस्मिन्पुरुषत्रयेऽम्भः ।
स्यात्पर्वतस्योपरिपर्वतोऽन्यस्तत्रापिमूलेपुरुषत्रयेऽम्भः ॥१०२॥

भा० टी०-जिस स्थान पर शाखा के समूह लता स्निग्ध वृक्ष तथा छिद्र रहित पत्ते हों उस स्थान पर ३ पुरुष के नीचे शिरा रहती है अथवा जहां पर स्थल कमल गोखुर, खश, कचनार, नागरमोथा, काश, कुश सुगन्धऔषधी नरकट, खजूर, जामुन, अर्जुन, वेत, क्षीर, वृक्षगुल्म ( एक मूल शाखा समूह ) लताइभ ( रताल् ) नाग ( नागकेशर ) शतपत्र ( कमल ) नीप वृक्ष विशेप नक्तमाल सिन्दुवार ( सेंधुवार ) वृक्षसे युक्त हो वा बहेडा दमयन्ती जिस जगह हो वहां भी तीन पुरुष के नीचे जल रहता है और जहां पर्वत के ऊपर पर्वत रहता है वहां पर्वत के मूल में तीन पुरुष के नीचे जल रहता है ॥ १०० ॥ १०१ ॥ १०२ ॥

या मौञ्जिकैः काशकुशैश्च युक्ता नीला च मृद्द यत्र सशर्करा च।
तस्यां प्रभूतं सुरसं च तोयं कृष्णाथवा यत्र च रक्तमृद्वा ॥१०३॥

भा० टी०-जो भूमि मूंज काश कुशादि से संयुक्त हो और जो नीलवर्ण की मट्टी कणों से युक्त हो वहां उस भूमि के नीचे बहुत मीठा जल होता है और जिस भूमि की मिट्टी काली या लाल हो वहाँ भी स्वादिष्ट जल निकलता है ॥ १०३ ॥

सशर्करा ताम्रमही कषायं क्षारं धरित्री कपिला करोति।
आपाण्डुरायां लवणं प्रदिष्टमिष्टं पयो नीलवसुन्धरायाम् ॥१०४॥

भा० टी०-जो ताम्र वर्ण की भूमि कंकड़ों से युक्त हो वहाँ का जल कषाय होता है और यदि कपिल वर्ण की भूमि हो तो क्षार जल देती है। पाण्डुर ( लाल सफेद ) वर्ण की भूमि हो तो निमक के स्वाद का जल होता है। तथा नीली भूमि हो तो मीठा जल देती है ॥ १०४ ॥

शाकाश्वकर्णार्जुनबिल्वसर्जाः श्रीपर्ण्यरिष्टा धवशिंशपाश्च ।
छिद्रैश्चपर्णैर्द्रुमगुल्मवल्ल्योरुक्षाश्च दूरेऽम्बु निवेदयन्ति॥१०५॥

भा०टी०—यदि छिद्र रहित पत्तों से युक्त गुल्म तथा वल्ली के सहित शाक अश्वकर्ण अर्जुन बिल्व सर्ज श्रीपर्णी अरिष्ट धव शिंशपा ये वृक्ष हों तो वहां बहुत दूर नीचे जल रहता है ॥ १०५ ॥

सूर्याग्निभस्मोष्ट्रखरानुवर्णा या निर्जला सा वसुधा प्रदिष्टा ।
रक्ताऽङ्कुराःक्षीरयुताःकरीरा रक्ता धराचेज्जलमश्मनोऽधः॥१०६॥

भा०टी०-जो भूमि सूर्य अग्नि भस्म उष्ट्र तथा गदहे की रंग की हो वह निर्जला होतीहै। जहां पर करीर वृक्ष रक्तवर्ण अंकुर तथा दूध वर्ण से युक्त हो तो वहां पर पत्थर के नीचे जल रहता है ॥ १०६ ॥

वैडूर्यमुद्गाम्बुदमेचकाभा पाकोन्मुखोदुम्बरसन्निभा वा ।
मृगाञ्जनाभाकपिलाथवा या ज्ञेया शिलाभूरिसमीपतोया॥१०७॥

भा० टी०-यदि पत्थर वैडूर्य मणि के तुल्य मुद्ग ( मूंग ) कृष्णवर्ण हो तथा पके गूलर फल के समान लाल हो या जिस पत्थर के तोड़ने से सुर्मा के वर्ण का चूर्ण हो वा सफेद हो, उस पत्थर के समीप बहुत जल है ऐसा जानो ॥ १०७ ॥

पारावतक्षौद्रघृतोपमा वा क्षौमस्य वस्त्रस्य च तुल्यवर्णा ।
या सोमवल्ल्याश्च समानरूपासाप्याशुतोऽयंकुरुतेऽक्षयंच॥१०८॥

भा० टी०-जो भूमि कबूतर के समान हो, मधु वा घृत के सदृश हो वा रेशमी वस्त्र के तुल्य हो अथवा जो भूमि सोम वल्ली (लता) के सदृश हो तो वह बहुत शीघ्र अक्षय जल को करती है॥१०८॥

ताम्रैः समेता पृषतैर्विचित्रैरापाण्डुभस्मोष्ट्रखरानुरूपा ।
भृङ्गोपमांगुष्ठिकपुष्पिका वा सूर्याग्निवर्णा च शिलावितोया॥१०९॥

भा०टी०-जो पत्थर ताम्र वर्णके पृषत (तिलक) से युक्तहो वा नाना वर्ण के चिन्हों सेअंकित हो वा जिस शिला का पाण्डु वर्ण अथवा भस्म ऊंट या गदहा के तुल्य रंग हो अथवा भ्रमर के समान हो वा अंगुष्ठ के वृक्ष के फूल के तुल्य हो वा सूर्य अग्नि के सदृश हो वह शिला जल से रहित होती है ॥ १०९ ॥

चन्द्रातपस्फटिकमौक्तिकहेमरूपा
याश्चेन्द्रनीलमणिहिंगुलकाञ्जनाभाः ।
सूर्योदयांशुहरितालनिभाश्चः या स्यु-
स्ता शोभना मुनिवचोऽत्र च वृत्तमेतत् ॥११०।

भा० टी०-जो शिला चन्द्र कान्तिसमान स्फटिक तुल्य मोती के सदृश तथा सुवर्ण या इन्द्रनील मणि वा हिंगुलक (लाल) वर्ण के तुल्य हो वा अंजन सदृश कान्तिवाला वा सूर्योदय के समय सूर्य विम्ब के तुल्य कान्तिवाला वा हरिताल के समान हो वह उत्तम है ये सब वृत्त ( श्लोक ) मुनिवचन हैं ॥ ११० ॥

एताह्यभेद्याश्च शिलाः शिवाश्च यक्षैश्च नागैश्च सदाभिजुष्टाः ।
येषां च राष्ट्रेषु भवन्ति राज्ञां तेषामवृष्टिर्न भवेत् कदाचित् ११

भा० टी०-ये सब पूर्वोक्त शिला अभेद्य ( तोड़ने योग्य नहीं ) हैं। क्योंकि वे कल्याण करनेवाली हैं यक्षनाग से सेवित वे शिला जिस राजा के राज्य में होती हैं उस में कभी भी अवर्षण नहीं होता ॥ १११ ॥

भेदं यदा नैति शिला तदानीं पालाशकाष्ठैः सहितन्दुकानाम् ॥
प्रज्वालचैवानलमग्निवर्णा सुधाम्बुसिक्ता प्रविदारमेति ।११२॥

भा० टी०—यदि शिला तोड़ने का विचार होय और वह न टूटै तो ततकाल तेंदू के और पलाश के काष्ठ को उसके ऊपर अग्नि जलावे । जब शिला लाल होय जाय तो उसको चूना के पानी से ठंढी करे तो शिला फूटती है ॥ ११२ ॥

तोयं श्रृतं मोक्षकभस्मना यत्तत्सप्तकृत्वः परिषेचनं च ॥
कार्यं शरक्षारयुतं शिलायाःप्रस्फोटनं वह्निवितापितायाः।११३॥

भा० टी०—मोक्षक ( मकरक जंभीरी नीबू ) वृक्ष के भस्म में गरम किया जल शर नामक तृण के भस्म को मिला कर गरम की हुई शिला को सात बार सींचे पुनः २ गरम करे और सींचे तो शिला फूटती है ॥११३॥

तक्रकाञ्जिकसुराः सकुलोत्था योजितानि वदराणि च तस्मिन् ॥
सप्तरात्रमुषितान्यभितप्तां दारयन्ति हि शिलां परिषेकैः ।।११४॥

भा० टी०--मंठा कांजी मद्य कुलित्थ इन सबको एकत्र करके उसमें बेर डाले सात रात्रि एकत्र रख कर उससे गरम शिला को ठंढा करने से शिला फूटती है ॥११४॥

नैम्बं पत्रं त्वक् च नालं तिलानां सापामार्गं तिन्दुकं स्याद्गुरुची।
गोमूत्रेण स्रावितःक्षार एषां षट्कृत्वोऽतस्तापितोभिद्यतेऽश्मा ११५

भा० टी०—नीम के पत्र और छाल तिलनाल चिचिड़ा तेंदुवा और गुरुच इनका भस्म गोमूत्र से युक्त करै उससे गरम किया पाषाण छः बार पुनः पुनः गरम करके सींचने से फूटता है ॥११५॥

आर्कं पयो हुडविषाणमषीसमेतम्

पारावताखुशकृता च युतः प्रलेपः।

टङ्कस्य तैलमथितस्य ततोऽस्य पानम् ।

पश्चात् शितस्य न शिला सुभवेद्विघातः ॥११६॥

भा० टी०—मदार के दूध में मेढा के सींग की राख मिलावे फिर उसमें कपूर और चूहा के विष्ठा को मिलावे उसका लेप जिस टांकी पर तेल मला हुआ हो उस पर लेप करे फिर उसको पानी से धोवे फिर घिस के चोख करे तो पत्थर के तोड़ने के समय टांकी नहीं टूटैगी ( यह अध्याय ५० श्लो० २५ में भी वाराहमिहिराचार्य ने लिखा है वहां "टंकस्य" की जगह "शस्त्रस्य" लिखा है । अतः तलवार आदि पर भी यह क्रिया करने से तलवार आदि न टूटैगी ) ॥ ११६ ॥

क्षारे कदल्या मथितेन युक्ते दिनोषिते पायितमायसं यत् ॥
सम्यक्छितं चाश्मनि नैतिभंङ्गं न चान्यलोहेष्वपितस्य कौण्ठ्यम्

भा० टी०—केला का क्षार ( राख ) मंठे से युक्त करके अहोरात्र एकत्र रक्खे फिर उस पानी को जिस लोह के शस्त्र ( तलवार बरछी छुरी टांकी आदि ) को खूब पिलावे अर्थात् खूब भिगोवे तो वह पत्थर पर तथा अन्य लोहपर कुंठित न होगा ॥११७॥

पाली प्रागपरायताम्वु सुचिरं धत्ते न याम्योतरा

कल्लोलैरवदारमेति मरुता सा प्रायशः प्रेरितैः ।

तां चेदिच्छति सारदारुभिरपां संपातमावारयेत्

पाषाणादिभिरेव वा प्रति चयं क्षुण्णं द्विपाश्वादिभिः ११८

भा० टी०—पूर्व पश्चिम पाली (कूप, पोखरा, बावली) बहुत दिन जल धारण करते हैं, दक्षिण उत्तर दिशा में बहुत दिन नहीं रहते हैं । क्योंकि वायु प्रेरित तरंगों से उसका विशेष विदारण होता है, ऐसे कूप को जो बनाने की इच्छा करे वह जिधर जलतरंग जाते होयँ उधर दृढ़ काष्ठ से वा पत्थर से अथवा ईंटा मूँज से जल पतन स्थल को बनावे द्विपद ( अश्व गज ऊँट बैल आदि ) के समूह से उस स्थान को मर्दन करावै तो मजबूत होता है ॥११८॥

ककुभवटाम्रप्लक्षकदम्बैः सनिचुलजम्बूवेतसनीपैः ।

कुरवकतालाशोकमधूकैर्वकुलमिश्रैश्चावृततीरा ॥ ११९ ॥

भा० टी०--अर्जुन वट आम पाकर इमिली कदंब वेत नीम जामुन कटसरई ताड़ अशोक महुवा मौसरी यह वृक्ष जलाशय के तट पर लगाना ॥११९॥

द्वारं च नैर्वाहिकमेकदेशे कार्यं शिलासंङ्चितवारिमार्गम् ।
कोशस्थितं निर्विवरं कपाटं कृत्वा ततः पांसुभिरावपेत्ताम् ॥१२०॥

भा० टी०--बावली तालाब या बड़े कूप आदि में पानी आने के लिये पत्थर से सुदृढ़ नाली नहर बनवावे, उसके ऊपर रक्षार्थ छिद्र रहित केवाड़ लगाना और मृत्तिका से आच्छादित करना चाहिए ॥ १२० ॥

अञ्जनमुस्तोशीरैः सराजकोशातकामलकचूर्णैः ॥
कनकफलसमायुक्तैर्योगः कूपे प्रदातव्यः ॥ १२१ ॥

कलुषं कटुकं लवणं विरसं सलिलं यदि वा शुभगन्धि भवेत् ।
तदनेन भवत्यमलं सुरसं, सुन्धिगुणैरपरैश्च युतम् ॥१२२॥

भा० टी०--अंजन ( कुटकी वा० काला कपास ) नागरमोथा खस बनतरोई वा बड़ी तरोई इनका चूर्ण और कनक फल ( निर्मली का बीज ) को एकत्र करके कूप में छोड़े उससे मैला कटुक्षार नीरस अशुभ गन्ध वाला भी जल स्वच्छ सुरस सुगन्धि इस गुण से और अपरगुण से भी युक्त होता है ॥ १२१ ॥ १२२ ॥

हस्तो मघानुराधापुष्यधनिष्ठोत्तराणि रोहिण्यः ।
शतभिषगित्यारम्भे कूपानां शस्यते भगणः ॥ १२३ ॥

भा० टी०--हस्त मघा अनुराधा पुष्य धनिष्ठा तीनों उत्तरा रोहिणी और शतभिषा नक्षत्र कूपारम्भ में शुभप्रद हैं ॥ १२३ ॥

कृत्वा वरुणस्य बलिं वटवेतसकीलकं शिरास्थाने ।
कुसुमैर्गन्धैर्धूपैः सम्पूज्य निधापयेत् प्रथमम् ॥१२४॥

भा० टी०--वरुण को बलि देकर वट तथा बेत का कील गंध पुष्प और धूप से पूजन करके प्रथम स्थापना करें ॥ १२४ ॥

मेघोद्भवं प्रथममेव मया प्रदिष्टं
ज्येष्ठामतीत्य बलदेवमतादिदृष्ट्या ।
भौमं दकार्गलमिदं कथितं द्वितीयं
सम्यग्वराहमिहिरेण मुनिप्रसादात् ॥१२५॥

भा० टी०--मेघोद्भव जल को जेठ मास की पूर्णिमा ज्येष्ठा नक्षत्र से युक्त हो उसे देख बलदेव के मत से पहले हमने २३ वें अध्याय में कहा है भूमि सम्बन्धी दूसरा दकार्गल ( जल देखना ) हमने वराहमिहिर मुनि की कृपा से कहा है ॥१२५॥

* कूपचक्रं प्रवक्ष्यामि यथोक्तं ब्रह्मयामले ।
रोहिण्यादि लिखेच्चक्रं यावत्तिष्ठति चन्द्रमाः ॥१२६॥
एकमध्ये द्वयं पूर्वे ह्याग्नेय्यां च त्रयं तथा ।
याम्ये बाणस्थितं चैव नैर्ऋत्ये रसमेव च ॥१२७॥
पश्चिमे युग्मवायव्यां चोत्तरे त्रीणि दापयेत् ।
ईशाने च त्रयं दद्यात् ब्रह्मऋक्षादनुक्रमात् ॥१२८॥
मध्ये शीघ्रजलं स्वादु पूर्वे भूमिश्च खण्डिता ।
आग्नेय्यां स जलं प्रोक्तं याम्ये च निर्जलं भवेत् ॥१२९॥
नैर्ऋत्ये सुजलं प्रोक्तं पश्चिमे शोभनं जलम् ।
वायव्ये चैव पाषाणं उत्तरे च समुद्रवत् ॥ १३० ॥
ईशाने मनसा सिद्धिर्वापीकूपस्य लक्षणम् ।

भा० टी०-कूप का चक्र ब्रह्मयामल में जैसा कहा है वैसा कहता हूँ । रोहिणी से लेकर चन्द्र नक्षत्र तक गिने, चक्र में इस प्रकार स्थापित करै । मध्य में १, पूर्व में २, अग्निकोण में ३, दक्षिण दिशा में ५, नैर्ऋत्य में ६, पश्चिम में २, वायव्य में २, उत्तर में ३, और ईशान में ३ रोहिणी नक्षत्र से क्रम से देवै । मध्य में शीघ्र स्वादु जल, पूर्व में खण्डित भूमि, अग्निकोण में जल, दक्षिण में निर्जल, नैर्ऋत्य में सुन्दर जल, पश्चिम में शोभन जल, वायव्य में पाषाण, उत्तर में समुद्रवत् अथाह जल, ईशान में मनसा सिद्धि बावली कूप के जलके लक्षण को जाने ॥ १२६-१३० ॥

श्रुतिस्मृतिपुराणादौ तीक्ष्णांशुश्चाम्बुकः स्मृतः ।
तस्मात्सूर्यर्क्षतो मुख्यं कूपचक्रं विचारयेत् ॥१३१॥

भा०टी०-वेद स्मृति पुराण आदि में सूर्य को जलदाता बताया है । इससे सूर्य के नक्षत्र

---

* कूपचक्रं प्रवक्ष्यामि यथोक्तं चादियामले ।
वृत्ताकारं लिखेच्चक्रं मध्ये त्रीणि प्रदापयेत् ॥१॥
रोहिण्यादीनि गणयेद्यावत् तिष्ठति चन्द्रमाः ॥
पूर्वादिसृष्टिमार्गेण त्रीणि त्रीणि प्रदापयेत् ॥२॥
मध्ये शीघ्रजलं स्वादु पूर्वे भूमिस्तु खण्डिता ॥
आग्नेय्यां सजलं प्रोक्तं याम्ये च निर्जलं स्मृतम् ॥३॥
नैर्ऋते चामृतं वारि पश्चिमे सजलं स्मृतम् ॥
वायव्ये च जलं हन्ति उत्तरे चामृतं जलम् ॥४॥
ईशान्यां कटुकं क्षारं कूपचक्रे न संशयः ॥५॥

से इस कूपचक्र को अवश्य विचारे सूर्य का विचार मुख्य है अन्य विचार गौण हैं १३१

सूर्यभुक्ताच्च नक्षत्राद्ग गणयेद्दिनभावधि ।
चतुर्भिश्च हरेद्भागं शेषं फलविचिन्तनम् ॥१३२॥
जलकृन्मृत्युकृच्चैव क्षयकृत्कलहस्तथा ॥
एते योगाः समाख्याताः कूपे चैव विचारयेत् ॥१३३॥

भा० टी०—सूर्य के नक्षत्र से चन्द्र नक्षत्र तक गिने उसमें ४ का भाग देवै शेष के अनुसार फल जाने। यदि १ शेष बचे तो जल करनेवाला २ बचे तो मृत्यु करनेवाला, ३ बचे तो क्षय करने वाला और ४ बचे तो कलह करनेवाला होता है (जो सूर्य नक्षत्र से चन्द्र नक्षत्र १।५।६।१३।१७।२१।२४ ही श्रेष्ठ है) ॥१३२॥१३३॥

* कूपेऽर्कभान्मध्यगतैस्त्रिभिर्भैः
स्वादूदकं पूर्वदिशि त्रिभिस्त्रिभिः ।
स्वल्पं जलं स्वादु जलं जलक्षयं
स्वादूदकं क्षीरजलं च मिश्रितम् ॥१३४॥
मिष्टं जलं क्षारजलं क्रमेण वै
पुरातनैरुक्तमिति प्रवीणैः ।

भा० टी०—सूर्य के नक्षत्र से कूपचक्र को कहते हैं-सूर्य के नक्षत्र से यदि कूपारम्भ करने का नक्षत्र ३ नक्षत्र पर्यन्त मध्य के नक्षत्र हैं तो इसमें कूप करने से स्वादिष्ट जल होता है फिर पूर्वादिदिशा के तीन २ नक्षत्र हैं, मध्यगत नक्षत्र के बाद ३ नक्षत्र पूर्व के स्वल्प जल करनेवाले हैं, फिर ३ नक्षत्र अग्निकोण के स्वाद जल करनेवाले, फिर ३ नक्षत्र दक्षिण के जलनाशक हैं, फिर ३ नक्षत्र नैर्ऋत्य कोण को स्वादिष्ट जलप्रद हैं, फिर ३ नक्षत्र पश्चिम के दुग्ध सदृश जल करनेवाले हैं, फिर ३ नक्षत्र वायव्य के अनेक प्रकार के जल देनेवाले हैं, फिर ३ नक्षत्र उत्तर के मीठे जल को करनेवाले हैं, फिर ३ नक्षत्र ईशान कोण के क्षार जलकारक हैं ॥ १३४ ॥

* कूपचक्रं प्रवक्ष्यामि यथा दैवज्ञभाषितम् ।
चक्राकारं लिखेच्चक्रं त्रीणि मध्ये प्रदापयेत् ॥१॥
अर्कभाल्लिख्यते चक्रं यावच्च दिनभावधि ॥
त्रीणि त्रीणि ततो दद्यात्पूर्वादिदक्षिणे पथि ॥२॥
मध्ये स्वादु जलं प्रोक्तं पूर्वे तु चामृतं समम् ॥
आग्नेय्यां च पतिं हन्याद्द दक्षिणे चामृतं जलम् ॥३॥
नैर्ऋत्ये उदकं क्षारं पश्चिमे स्वल्पमेव च ॥
वायव्यामुदकं स्वल्पं चोत्तरे शुभदं तथा ॥४॥
ईशाने जलनाशं स्यात् कूपस्थाने विचारयेत् ॥५॥

भौमनक्षत्रात् कूपचक्रम् ।

*रात्रीशाब्धिगुणाग्निवेददहनं रामाग्नि रामस्तथा
ताराभौमभतो जलाजलमथो स्वादुःसुखण्डं तथा
पीयूषो जलशोषणं शुभजलं क्षारं सुपूर्णंजलम्
गर्गाचार्यपराशरप्रभृतयः प्रोप्ताम्बुचक्र क्रमात् ॥१३५॥

भा० टी०—मंगल के नक्षत्र से जिस दिन कूपारम्भ का मुहूर्त हो उसको गिने यदि १ हो तो जल फिर ४ तक अजल, फिर ३ नक्षत्र तक स्वादु जल, फिर ३ खंड जल फिर ४ नक्षत्र तक अमृत जल, फिर ३ नक्षत्र तक शुद्ध जल, फिर ३ नक्षत्र तक शुष्क जल, फिर ३ नक्षत्र तक क्षार जल, फिर ३ नक्षत्र तक सुपूर्ण जल होता है ॥१३५॥

जीवभात्कूपचक्रम् ।

पञ्चबाणशरसप्तपञ्चभम्
जीवभादशुभशोभनं स्मृतम् ।
कूपचक्रमिति मैत्रवासवे
तोयपार्कध्रुवपित्र्यभे शुभम् ॥१३६॥

भा० टी०-कूपचक्र में बृहस्पति के नक्षत्र से ५ नक्षत्र में कूपारम्भ करने से अशुभ फिर ५ में शुभ, फिर ५ में अशुभ, बाद ७ में शोभन, फिर ५ में अशुभ है और अनुराधा धनिष्ठा शतभिषा हस्त ध्रुव ( तीनों उत्तरा रोहिणी ) और मघा में कूपारम्भ शुभ है ॥ १३६ ॥

राहुभाद्दकार्गलचक्रम् ।

पञ्चाग्निरामाग्नियुगाब्धिद्व्यग्निभं
शुभाशुभं राहुभतः क्रमेण वै ।
ध्रुवाम्बुपार्कान्त्यभमित्र वासवे
मित्रे शुभं स्यात्तु सदाम्बुचक्रे ॥ १३७ ॥

* भौमभाच्चन्द्र दिक्पञ्च सप्त चत्वारि भानि च ॥
अशुभानि शुभानि स्युर्विज्ञेयानि विचक्षणैः ॥१॥

तथा—

शशिशराब्धित्रित्रित्रिगुणाब्धये बधजलेषु समिद्धिरभङ्गदम ।
सजयसिद्धियशोर्थप्रसिद्धये जलविभङ्गकरः कुजभादिषु ॥२॥

भा० टी०-राहु के नक्षत्र से कूपचक्र को कहता हूँ, राहु के नक्षत्र से ५ नक्षत्र में कूपारम्भ करने से शुभ फल, फिर ३ नक्षत्र में अशुभ, फिर ३ में शुभ, फिर ३ में अशुभ, फिर ४ में शुभ, फिर ४ में अशुभ, फिर २ में शुभ, फिर ३ नक्षत्र में अशुभ फल होता है ॥१३७॥

कूपारम्भे मासाः ।

मार्गे माघे च वैशाखे ज्येष्ठेऽन्त्येऽपि च कार्तिके ।
कूपवाप्यादिकारम्भे मासाः स्युश्चोत्तमाःशुभाः ॥१३८॥

भा० टी०-कूप वापी तड़ाग को अगहन माघ वैशाख ज्येष्ठ फाल्गुन कार्तिक मास में आरंभ करना उत्तम शुभ है ॥१३८॥

कूपारम्भे तिथ्यादिनिर्णयः ।

तृतीया पञ्चमी चैव सप्तमी दशमी तथा ।
अष्टम्येकादशी चैव कूपारम्भे सुशोभना ॥१३९॥
रिक्तामाप्रतिपत्कृष्णे वर्जितान्ये च मध्यमाः ।
रविवारे जलं नास्ति चन्द्रे पूर्णजलं शुभम् ॥१४०॥
भूसुते बालुका चैव चन्द्रपुत्रे जलं बहु ।
वाक्पतौ मिष्टतोयं च क्षारं चैव भृगोर्दिने ॥१४१॥
शनौ च जलहानिः स्याद् वारजं फलमीदृशम् ।
*हस्तपुष्ये ध्रुवे तोयेऽनुराधावासवेम्बुपे ॥१४२॥
मघायां च मृगे चान्त्ये शुभे कूपादिकर्मसु ।

भा० टी०--कूपारम्भ करना ३।५।७।८।१०।११ तिथि में उत्तम है, रिक्ता ४।९।१४ तथा कृष्ण पक्ष में अमावस तथा प्रतिपदा निषेध है, शेष तिथि मध्यम है ॥१३९॥१४२॥

---

* चित्रायां च तथा स्वातौ मूले चैव पुनर्वसौ ॥
अश्विन्यां च तथा कार्यं श्रवणेऽपि शुभं तथा ॥१॥
हस्तपुष्यध्रुवादीनि त्रयोदशमितानि च ॥
भानि चोत्तमसंज्ञानि पूर्वोक्तानि च सूरिभिः ॥२॥
चित्रादि यानि चोक्तानि मध्यमानि भवन्ति हि ॥
आवश्यकेऽपि ग्राह्याणि केषांचिन्मतमीदृशम् ॥३॥

सूर्य वार में कूपारम्भ करने से जल नहीं होता, चन्द्रवार में पूर्ण जल होता है, मंगलवार में बालू होता है, बुधवार मे बहुत जल है, गुरुवार को मीठा जल होता है, शुक्रवार में क्षार जल होता है और शनिवार में कूपारम्भ करने से हानि होती है। इस प्रकार वार से जायमान फल है।

हस्त, पुष्य ध्रुव ( रोहिणी तीनों उत्तरा ) पूर्वाषाढ़ अनुराधा धनिष्ठा शतभिषा मघा मृगशिरा और रेवती नक्षत्र में कूपारम्भ करना शुभ है ॥१४२॥

लग्नेशशांकोऽथ जलोदये वा पूर्णः शशी केन्द्रगतो व्यये वा ॥
लग्नेऽथ जीवोभृगुजेऽथ सौम्ये जलं चिरस्थं सुरसं सुगंधम॥१४३।

भा० टी०-लग्न में चन्द्रमा हो वा जलचर राशि में हो अथवा पूर्ण चन्द्रमा केन्द्र में वा व्यय में होय, लग्न में गुरु शुक्र बुध होयँ तो बहुत कालतक रहनेवाला सुरस सुगंध जल होता है ॥ १४३ ॥

कुजे तृतीये भृगुजेऽस्तगे च षष्ठे रवौ लाभगतेऽर्कपुत्रे ।
चन्द्रेऽष्टषष्ठे व्ययवर्जिते च प्रियं जलं तद्भवतीह चित्रम्॥१४४॥

भा० टी०-मंगल तीसरे शुक्र सातवें सूर्य छठें शनि ग्यारहवें होय चंद्रमा अष्टम षष्ठ व्ययस्थान को छोड़ कर होय तो प्रिय उत्तम जल होता है ॥ १४४ ॥

सौरे तृतीये मदने च चांद्रे षष्ठे रवौ लाभगते च भौमे ॥
केन्द्रे शुभैश्चाष्टमवर्जितैश्च जलं स्थिरं स्याद्धनपुत्रदञ्च ॥१४५॥

भा० टी०-शनि तीसरे चन्द्रमा सातवें सूर्य छठें मंगल लाभ में होय केन्द्रमें शुभ ग्रह अष्टम ग्रह से रहित हो तो धन पुत्र का देनेवाला स्थिर जल होता है ॥ १४५ ॥

केन्द्रे त्रिकोणेऽष्टशुभस्थितेषु पापेषु केन्द्रायविवर्जितेषु ।
सर्वेषु कार्येषु शुभं वदन्ति प्रसादकूपादितड़ागवाप्याम्॥१४६॥

भा० टी०-केन्द्र१।४।७।१० में त्रिकोण ५।९ में और अष्टम में शुभ ग्रह स्थित होय और पापग्रह से केन्द्र अष्टम वर्जित होय तो प्रासाद ( राजगृह, देवालय, अटारी ) कूप तड़ाग वापी ( बौली ) आदि कार्य में शुभ होता है ॥ १४६ ॥

चन्द्रोदये तद्दिवसे सुरेज्ये केन्द्रस्थिते चोपचयैः खलैश्च ।
उद्यानकूपादितडागवापिजलाशयानां करणं प्रशस्तम्॥१४७॥

भा० टी०-चन्द्रमा लग्न में होय चन्द्रवार होय बृहस्पति केन्द्र में होय और उप चय स्थान में पाप ग्रह होय तो बगीचा कूप तड़ाग वापी आदि जलाशय का आरम्भ करना शुभप्रद है ॥ १४७ ॥

सर्वेषु लग्नेषु शुभं वदन्ति विहाय सिंहालिधनुर्धराश्च ।
ग्रहासतालोकनयोगयोगात्तदा प्रकुर्याज्जलभांशवर्गे ॥१४८॥

भा० टी०-सिंह वृश्चिक धन लग्न को छोड़ कर सब लग्न को शुभ ग्रह देखते होयँ योगाधियोग होय जलचर राशि जलचर राशि का वर्ग होय तब जलाशया रंभ करना शुभ है ॥ १४८ ॥

चतुर्थाष्टमगैः पापैर्जललग्ने वा खलग्रहे ।
चन्द्रेऽष्टमे तदा कर्ताश्रीपतेर्मासमध्यतः ॥ १४९ ॥

भा० टी०-यदि चौथे आठवें पाप ग्रह होय जल लग्न में पापग्रह होय चन्द्रमा अष्टम होय तो कूपादि जलाशय का बनानेवाला एक मास के बीच में मरै ॥ १४९ ॥

केन्द्रे पापग्रहैर्युक्ते अष्टमे च व्ययेपि वा ।
धर्मस्थानगतैर्वापि तज्जंक्षीयते चिरात् ॥ १५० ॥
केन्द्रगैः सौरिभौमार्कैरष्टमस्थे निशाकरे ।
तज्जलं वर्षमध्ये तु न तिष्ठति जलाशये ॥१५१ ।

भा० टी०-केन्द्र में पापग्रह से युक्त हो अष्टम तथा व्यय भी पापग्रह युक्त होय धर्म स्थान में भी प्राप्त होय तो वह जल चिरकाल में क्षीण होय, केन्द्र में शनि मंगल सूर्य होय अष्टम चन्द्रमा होय वह जल जलाशय में एक वर्ष भी नहीं रहता है ॥१५०॥१५१॥

सर्वासु दिक्षु सलिलं प्रकुर्य्याद्विहाय नैऋत्ययमाग्निवायून् ॥
पूर्वोत्तरेशानजलेशदिक्षु कृतं जलं सौख्यसुतप्रदः स्यात् ॥१५२॥
तडागपुष्करोद्यानमण्डपानां यथा क्रमम् ।

भा० टी०-नैऋत्य दक्षिण अग्नि वायव्य इन दिशा विदेशों को छोड़ कर सब दिशाओं में कूप बावली तड़ाग बनावे, पूर्व उत्तर ईशान और पश्चिम दिशा में जलाशय करने से वह जलाशय सुख पुत्र का देनेवाला होगा। और तड़ाग के पूर्व पुष्करिणी के उत्तर बाग के ईशान और मंडप के पश्चिम में यदि कूप हो तो सुत सुख देता है ॥१५२॥

ज्योतिर्विदाभरणे —

पुराद्धुताशानिलराक्षसाशामुक्तान्यकाष्ठासु सुवारिदोऽधुः ॥
वानीरदुर्वाकुशवामलूरक्षोण्यां भवेत् स्वादुजलं च शीघ्रम् १५३

भा० टी०-पुरसे अग्निकोण वायुकोण नैऋत्यकोण को त्याग करके अन्य दिशा में भी कूप हो तो सुन्दर जलवाला और सुन्दर फल देनेवाला होता है ॥ १५३ ॥

अघार्जुनोदुम्बरसिन्धुवाराः पर्णप्रवालातिविशालशाखाः ।
वल्मीकपार्श्वाःस्फुरगाहिपत्रतत्राम्बु निर्देश्यमलं समासु १५४

भा० टी० —अघ अर्जुन उदुम्बर सेंदुवार पर्ण मूँगा का विशाल वल्मीक का समीप जहां जल सुन्दर जानै ॥ १५४ ॥

चन्द्रवासज्ञानम् ।

* तिथिःपञ्चगुणा कार्या वारऋक्षेण समन्विता ।
वह्निभिस्तु हरेद्भागं शेषाङ्केन फलं वदेत् ॥१५५॥
एकशेषे वसेत् स्वर्गे द्विशेषे तु रसातले ।
त्रिशेषे मृत्युलोके च चन्द्रवासः प्रजायते ॥१५६॥
रसातले यदा चन्द्रः पञ्च कर्माणि वर्जयेत् ।
कूपवाप्यादिकारम्भे जलं नैव च जायते ॥१५७॥
वीजोप्तौ वीजनाशः स्याद्यात्रायां कार्यनाशकृत् ।
विद्यारम्भे भवेन्मूर्खस्तस्माच्चन्द्रं विचारयेत् ॥१५८॥

भा० टी०—कूपारम्भ की तिथि को ५ से गुणे उसमें वार और नक्षत्र मिलावे फिर उसमें ३ का भाग देवे शेष के अनुसार फल कहे, १ शेष में चन्द्रवास स्वर्ग में, २ शेष में पाताल में तथा शून्य शेष प्राप्त होने पर मृत्युलोक में चन्द्रमा का वास रहता है। पाताल में चन्द्रमा रहने से पांच कार्य वर्जित करे, कूप वापी तड़ाग का आरंभ नहीं होता है, बीजबोने से बीज का नाश होता है, यात्रा करने से कार्य की हानि होती है, विद्यारम्भ करने से मूर्ख होता है, ॥ १५५॥१५६॥१५७॥१५८ ॥

उदाहरण—माघ शुदी ५ गुरु वार रेवती नक्षत्र है। तिथि ५ को ५ से गुणे तो गुणनफल २५ हुआ इसमें बार २ नक्षत्र २७ मिलाया तो ५४ हुआ इसमें ३ का भाग देने से शेष ० मिला अतः मृत्युलोक में चन्द्रमा है यह निश्चय हुआ ॥

जलविचारः ।

卐 वर्तमाने च नक्षत्रे तिथिश्चैव समन्विता ।
चतुर्भिश्च हरेद्भागं शेषांकेन फलं वदेत् ॥१५९॥

---

* तिथिपञ्चगुणीकृत्य एकमेव समन्वितम् ।
वह्निभिस्तु हरेद्भागं शेषं चन्द्रविनिर्दिशेत् ॥ १ ॥
एके च वसते स्वर्गे द्वाभ्यां पातालमेव च ।
शून्ये तु मृत्युलोके स्युः स्यादेवं चन्द्रविनिर्दिशेत् ॥ २ ॥

तथा च मातृप्रसादः ।

द्वितीयायां च पंचम्यांमष्टम्यां विश्वके तिथौ ।
चतुर्दश्यां च वसति पाताले रजनीपतिः ॥ ३ ॥
कूपवापीतड़ागानामारम्भोपवने तथा ।
यात्राविद्यादिकारम्भः पातालेन्दौ न कारयेत् ॥ ४ ॥

卐 तिथिवारं च नक्षत्रं चैकीकृत्य युगैर्भजेत् ।
चैकशेषे नागलोके द्विशेष सलिले जलम् ॥ १ ॥

एकशेषे जलं नास्ति द्विशेषे बहुलं जलम् ।
तृतीये तु जलं पूर्णं शून्ये शून्यजलं भवेत् ॥१६०॥

भा० टी०—वर्तमान नक्षत्र में तिथि को मिलावे फिर उस में ४ का भाग देय शेष के अनुसार फल कहे । १ शेष में जल नहीं होगा २ में बहुत जल होगा, ३ में पूर्ण जल होगा ॥ १५९ ॥ १६० ॥

प्रकारान्तरेणजलज्ञानम् ।

तिथिवारं च नक्षत्रं वेदाढ्यं च वसूद्धृतम् ।
शेषात् पूर्वादितो दिक्षु निर्झरः कूपकर्मणि ॥१६१॥

भा० टी०—तिथि वार और नक्षत्र जो कूपारम्भ के दिन का होय उसमें ४ मिलावे फिर उसमें ८ का भाग देने से जो शेष बचे, उसके अनुसार पूर्वादि दिशा में निर्झर (सोती) कूप के कार्य में जाने ॥ १६१ ॥

पुनः जलज्ञानं ।

* नृग्रामदिक्स्वरं चैक्यं सूर्यर्क्षेण समन्वितम् ।
नागैश्च विभजेद् विद्वान् पूर्वादौ जलदिग्भवेत् ॥१६२॥

भा० टी०—कूप बनानेवाले का नाम ग्राम दिशा के स्वरको एकत्र करे और उसमें सूर्य नक्षत्र से युत करे फिर विद्वान् उसमें आठका भाग देवे एक आदि शेष के अनुसार पूर्वादि दिशा में जल होगा ॥ १६२ ॥

उदाहरण-नाम स्वर उद्गतिनारायण का ८ है ग्रामस्वर सहावाबाद का २ है दिक्स्वर ईशान का २ है इसको एकत्र किया तो १२ हुआ इसमें धनिष्ठा के सूर्य में कूप बनाना है वह अश्विनी से २३ है । इसको पूर्व सम्मिलित संख्या १२ में युक्त किया तो ३५ हुआ इसमें ८ का भाग देने से शेष ३ मिले अतः दक्षिण में जल की सोती मिलेगी ॥

राशितो जलज्ञानम्—

नृचतुष्पदकीटाप्याज्जलहस्तप्रमाणकम् ।
नृराशौ तु चतुर्विंशे द्वाविंशे च चतुष्पदे ॥१६३॥
कीटे तथोनविंशाख्ये अष्टाविंशे च वारिभे ।
कूपवाप्यादिकार्येषु जलयोगं विनिर्दिशेत् ॥१६४॥

त्रिशेषे शून्यशेषे च भूमौ चास्ति जलं तदा ।
कूपवाप्यादिकारम्भाः प्रशस्ता मुनिभिः स्मृता ॥ २ ॥

जलज्ञानम्—

* तिथिवारं च नक्षत्रं लग्नं चैक्यं वसूद्धृतम् ।
शेषे पूर्वादितो ज्ञेयं निर्झरो जलकर्मणि ॥

भा० टी०-कूपारम्भ के समय मनुष्य चतुष्पद कीट जलचर राशि के अनुसार जल का हस्त प्रमाण कहते हैं, मनुष्यराशि में २४ हाथ पर जल, चतुष्पद राशि में २२ हाथ के नीचे, कीटराशि में १९ हाथ के नीचे और जलचर राशि में २८ हाथ के नीचे कूप वापी आदि में जल जाने ॥ १६३ ॥ १६४ ॥

तिथिवारं च नक्षत्रं नामाक्षरसमन्वितम्।
अष्टभिर्गुणितं चैव षट्त्रिंशेन विभाजितम् ॥१६५॥
हस्तशेषप्रमाणेन जलं प्रोक्तं पुरातनैः।

भा० टी०—कूपारम्भ के दिन की तिथि वार नक्षत्र और कूप बनानेवाले के नामाक्षर संख्या को एकत्र जोड़ै फिर उस को ८ से गुणै उसमें ३६ का भाग देय शेष के अनुसार हस्त पर जल कहै ॥ १६५ ॥

उदाहरण-तिथि ५ वार गुरु ५ नक्षत्र रेवती २७ नामाक्षर "राधारमण" का ५ सब एकत्र जोड़ा तो ४२ हुआ इस को ८ से गुणा तो ३३६ हुआ इस में ३६ का भाग दिया तो शेष १२ बचे अतः १२ हाथ के नीचे जल जानै ॥

कूपादिमृत्तिकाज्ञानम्-

द्विगुणं दिक्स्वरं कृत्वा ग्रामस्वरसमन्वितम्।
वसुभिश्च हरेद्भागं शेषाङ्केन फलं वदेत् ॥१६६॥
कृष्णा पीतारुणा शुभ्राकङ्करंघोङ्गिलं तथा।
बालुका निर्मला चैव इत्युक्तं ब्रह्मयामले ॥ १६७ ॥

भा० टी०-कूप की दिशा की संख्या को दो से गुणै उस में ग्राम के स्वर को मिलावे फिर ८ का भाग देने से जो एकादि शेष बचे उस के अनुसार क्रम से १ कृष्णा (काली) २ पीली, ३ लाल, ४ सफेद, ५ कंकड़, ६ घोंघिल, ७ बालू, तथा ८ साफ मिट्टी जाने ऐसा रुद्रयामल में कहा है ॥ १६६ ॥ १६७ ॥

प्रकारान्तरेण मृत्तिकाज्ञानम्-

नक्षत्रं तिथिवारं च कर्तुर्नामाक्षरैर्युतम्।
वेदैश्च विभजेद्धीमान् शेषाङ्केन फलं वदेत् ॥१६८॥
एकशेषे जलं पूर्णं द्विशेषे कर्करा भवेत्।
बालुका वह्निशेषे स्याच्छून्ये शून्यफलं भवेत् ॥१६९॥

भा० टी०-कूपादि जलाशयारंभ तिथि वार नक्षत्र और बनानेवाले के नाम के अक्षर की संख्या को एकत्र जोड़े उसमें ४ का भाग देय शेष अंक के अनुसार फल जाने १ शेष में पूर्ण जल, २ शेष में कर्करा, ३ शेष में बालू और शून्य शेष में शून्य फल जाने ॥ १६८-१६९ ॥

दीपद्वारा जलशस्थाननिर्णयः-

ईशानादिचतुर्दिक्षु दीपं प्रज्वालयेद्बुधः ।
दीपः कर्दम संलग्नस्तत्राम्बु प्रजायते ॥१७०॥

भा० टी०—जहाँ २ पर जलाशय बनवाने का विचार हो उस २ जगह पर ईशानादि चारो कोणों में दीप रात्रि में बारे, सबेरे देखे जिस दीप के नीचे कर्दम ( कनई ) लग गया होय उस जगह जल है ऐसा जाने ॥ १७० ॥

तडागचक्रम् ।

तडागस्य तु चक्रं च प्रवक्ष्यामि यथोदितम् ।
रविभाद्दिनभं गण्यं न्यासं कृत्वा वदेत्फलम् ॥१७१॥
प्राच्यादिषु द्वयं न्यस्य पञ्च मध्ये नियोजयेत् ।
षड्दद्याद्द वारिवाहे तु प्रविचार्य्यं फलं वदेत् ॥१७२॥
बहुशोकं भवेत्प्राच्यामाग्नेय्यां सुजलं बहु ।
जलनाशं दक्षिणस्यां राक्षस्यां चामृतं जलम् ॥१७३॥
स्वादूदकं च वारुण्यां वायव्यां निर्मलं भवेत् ।
स्थिरं तोयं चोत्तरे स्याच्छैवे च कुत्सितं जलम् ॥१७४॥
पूर्णं जलं भवेन्मध्ये वारिवाहे तु पूर्णता ।
शुभं जलं विचार्य्यैवं तडागारम्भमाचरेत् ॥१७५॥

भा० टी०-तड़ाग ( तालाब ) चक्र को कहते हैं कि सूर्य के नक्षत्र से तड़ागारम्भ के नक्षत्र तक गिने उस का न्यास करके फलको कहै, पूर्वादि ८ दिशाओं में दो नक्षत्र धरे, ५ नक्षत्रमध्य में ६ नक्षत्र वारिवाह ( नल ) में धर के विचार कर फल कहे, पूर्व में बहुत शोक, अग्नि कोण में सुजल, दक्षिण में जलनाश, नैर्ऋत्य में अमृत जल, पश्चिम में स्वादिष्ट कल, वायव्य में निर्मल कल, उत्तर में स्थिर जल, ईशान में कुत्सित ( निंदित ) मध्य में तथा वारिवाह में पूर्ण जल होता है शुभ जल को इस प्रकार विचार करके तालाब बनावै ॥ १७१-१७५ ॥

तडागमुहूर्तः—

ध्रुवे श्रोत्रेन्दुपौष्णे च पुष्ये आप्येऽम्बुपे तथा ।
कवीन्दुवारे लग्नेशे तडागारम्भणं शुभम् ॥१७६॥

भा० टी०—ध्रुव ( ३ उत्तरा रोहिणी ) पुष्य मृगशिरा रेवती पूर्वाषाढ और शतभिषा नक्षत्रमें चन्द्र शुक्रवार और शुभ लग्न में तड़ाग (तालाब) का आरंभ करना शुभहै॥

वापीमुहूर्तः—

स्वात्याश्विहस्तपुष्येषु मैत्रे चैव पुनर्वसौ ।
रेवत्यां वारुणे चैव वापीकार्यं प्रशस्यते ॥१७७॥

भा० टी०-स्वाती अश्विनी हस्त पुष्य अनुराधा पुनर्वसु रेवती और शतभिषा नक्षत्र में वापी ( बावली ) बनाना शुभ है ॥ १७७ ॥

नेवारचक्रम् ।

नेवारे पूर्वतस्त्रीणि त्रीणि त्रीणि च सर्वतः ।
मध्ये चत्वारि देयानि राहुभाच्चन्द्रभं बुधैः ॥१७८॥

भा० टी०—नेवार ( नीचक, जमुश्रट ) देने के लिये राहु के नक्षत्र से चन्द्र नक्षत्रतक गिने पूर्वादि दिशा में तीन२ नक्षत्र सब जगह देय। मध्य में ४ नक्षत्र देय॥१७८॥

फलम्—

मध्ये पूर्वे जलं सौख्यं चोत्तरे धनवर्धनम् ।
याम्यनैर्ऋतयोर्दुःखं भयं बहुपरेऽन्यदिक् ॥१७९॥

भा० टी०-यदि राहु के नक्षत्र से चन्द्रमा का नक्षत्र मध्य में तथा पूर्व में पड़े तो जल सुख होता है, उत्तर में धन बढ़ता है, दक्षिण नैर्ऋत्य कोण में दुख होता है शेष दिशा में भय होता है ॥ १७९ ॥

नेवारस्थापनमुहूर्तः—

ध्रुवर्क्षे क्षिप्रभेचैव शुभयोगे शुभेक्षणे ।
शुभवारे शुभतिथौ नेवारस्थापनं शुभम् ॥१८०॥

भा० टी०-ध्रुवसंज्ञक ( तीनों उत्तरा रोहिणी ) क्षिप्रसंज्ञक ( हस्त अश्विनी पुष्य अभिजित् ) नक्षत्र में शुभ वार शुभ तिथि में नेवार ( नीचक ) स्थापित करना शुभ है ॥ १८० ॥

कूपवाप्यादीनां जीर्णोद्धारकरणे भादीनि—

ध्रुवे पित्र्ये धनिष्ठायां रेवत्यां चाम्बुभेषु च ।
पुष्ये मित्रे तथा चान्द्रे चन्द्रे च जलराशिगे ॥१८१॥
तंन्नवांशगते चन्द्रे शुभदृग्योगसंयुते ।
जीर्णोद्धारं प्रकर्तव्यं शुभे वारे च सत्तिथौ ॥१८२॥

भा० टी०-ध्रुव संज्ञक ( उत्तरा ३ रोहिणी ) मघा धनिष्ठा रेवती पूर्वाषाढ पुष्य अनुराधा और मृगशिरा नक्षत्र में जलचर राशि के चन्द्रमा में या जलचर राशि के नवांश में चन्द्रमा के प्राप्त होने पर शभ वार शुभतिथि में जीर्णोद्धार करे॥१८१॥१८२॥

जलाशयानां संस्कारकृत्वाजलपानं कर्तव्यंमसंस्कृतजलपानेतु महान्दोषः—

संस्कारं प्रथमं कृत्वा जलं पेयं मनीषिभिः ।
असंस्कृतं जलं पीत्वा पश्चाच्चान्द्रायणं चरेत् ॥१८३॥
तोयं सदा पवित्रं स्यादपवित्रमसंस्कृतम् ।
कणमात्रमपि त्याज्यं संस्काररहितं बुधैः ॥१८४॥
तडागवापीकूपादौ संस्काररहितं जलम् ।
तदपेयं भवेत्सर्वं पीत्वा चान्द्रायणं चरेत् ॥ १८५ ॥

भा० टी०—विद्वान् गण पहले जलाशय का संस्कार करके जल पीवें । कहा है कि विना संकार काले जलाशय का जल पीकर पीछे चान्द्रायण व्रत को करे । जल सदा पवित्र है परन्तु संस्कार रहित जल अपवित्र है, संस्कार से रहित जल कणमात्र भी त्यागने योग्य है तड़ाग वापी कूप आदि का संस्कार ( जो उसके हवन आदि का विधान जलाशय प्रतिष्ठा जलाशयोत्सर्ग आदि ग्रन्थ में लिखा है ) रहित जल पीकर चान्द्रायण व्रत करने पर पवित्र होगा ॥१८३॥१८४॥१८५॥

जलाशयकरणे माहात्म्यं मुनिभिः कथितम्—

उदकेन विना तृप्तिर्नास्ति चेह परत्र च ।
तस्माज्जलाशयाःकार्याः जनैस्तु फलकाङ्क्षिभिः ॥१८६॥
कूपारामप्रपाकारी तथा कन्याप्रदश्च यः ।
सेतुकारी नरः स्वर्गं प्राप्नोत्यत्र न संशयः ॥१८७॥
यावज्जलाशये तोयं सततं खलु तिष्ठति ।
स्वर्गलोकेऽक्षयं तावद् वासो भवति निश्चितम् ॥१८८॥
वापी कूप तडागं वा निर्जलेयः करोति वै ।
तस्य पुण्यस्य सङ्ख्यां च को वा वर्णयितुंक्षमः ॥१८९॥
जलाशयेषु जीर्णेषु देवतायतने च ।
पुनः संस्कार कर्ताच लभते चाधिकं फलम् ॥१९०॥

भा० टी०—जल के विना इस लोक में तथा परलोक मे तृप्ति नहीं होती है, उससे फल के इच्छा करने वाले मनुष्य जलाशय को बनवाये । कूप आदि जलाश बाग बनाने वाला पौसरा देने वा दिलाने वा कन्यादान करने वाला तथा सेतु ( पुल ) बाँधने वाला मनुष्य स्वर्ग को जाता है इसमें संशय नहीं है, जब तक जलाशय में जल रहता है तब

तक उसका स्वर्ग लोकसे क्षय नहीं होता है। किन्तु निरंतर स्वर्गलोकमें वासहोता है, जल रहित भूमि में वापी कूप तड़ाग जो बनवाता है तिसके पुण्य की संख्या को कौन गिन सकता है जीर्ण जलाशय तथा देवालय का जो पुनरुद्धार करता है उसको अधिक फल प्राप्त होता है ॥ १८९-१९० ॥

इति श्रीज्यौतिषीन्द्रमुकुटमणि श्रीछत्रधरसूरिसूनुदैवज्ञभूषण मातृप्रसाद पाण्डेय कृतायां सोदाहरणान्वितायां वास्तुसारण्यां दकार्गलप्रकरणम् ॥ ३ ॥

---

# अथ बृहत्संहितोक्तवृक्षायुर्वेदाध्यायः।

तत्रादौ तत्प्रयोजनमाह—

प्रान्तच्छायाविनिर्मुक्ता न मनोज्ञा जलाशयाः।
यस्मादतो जलप्रान्तेष्वारामान् विनिवेशयेत् ॥१॥

भा० टी०-जलाशय ( कूप वापी तड़ाग ) समीपवर्ती छाया के बिना चित्त प्रसन्न कारक तथा सुशोभित नहीं होता है। उसी कारण जल के समीप में वाटिका लगाना चाहिये ॥ १ ॥

अथ तत्र भूलक्षणमाह-

मृद्वी भूः सर्ववृक्षाणां हिता तस्यां तिलान् वपेत्।
पुष्पितांस्तांश्च मृद्नीयात् कर्मैतत्प्रथमं भुवः ॥२॥

भा० टी०—कोमल भूमि सभी वृक्षों के लिये हितकर होती है इससे वृक्ष लगाने के लिए भूमि में पहले तिल बोवै, तिल जब पुष्प से युक्त हो तो उसको वहां ही मर्दन कर देवै इतना कर्म वाटिका लगाने के पूर्व में करै ॥ २ ॥

अधुना प्रथमारोप्यान् वृक्षानाह-

अरिष्टाशोकपुन्नागशिरीषाः सप्रियङ्गवः।
मांगल्याः पूर्वमारामे रोपणीया गृहेषु वा ॥ ३ ॥

भा० टी०—वाटिका अथवा गृह में अरिष्ट अशोक पुन्नाग शिरीष तथा प्रियंगु पहले रोपने से शुभकारक होता है ॥ ३ ॥

अधुना काण्डरोप्याणां विधानमाह-

पनसाशोककदलीजम्बूलकुचदाडिमाः।
द्राक्षापालीवताश्चैव बीजपूरातिमुक्तकाः ॥ ४ ॥

एते द्रुमा काण्डरोप्या गोमयेन प्रलेपिताः ।
मूलोच्छेदेऽथवा स्कन्धे रोपणीयाः प्रयत्नतः ॥ ५ ॥

भा० टी०-कटहर अशोक केला लकुच अनार द्राक्षा ( मुनक्का ) पालीवत (चोक) बीजपूर अतिमुक्तक इन वृक्षों की शाखा को गोमय से लीप करके रोपण करना चाहिये अन्य वृक्ष का मूल काट कर अन्य विजातीय वृक्ष के साथ लगाना तथा अन्य वृक्षों की शाखा को काट कर विजातीय वृक्ष के मूल में बाँधना इसको सब कलमी वृक्ष के नाम से पुकारते हैं। गोमय के साथ मिट्टी अवश्य मिलाय देवे ॥ ४ ॥ ५ ॥

अथ वृक्षाणां कालनियमार्थमाह—

अजातशाखाँञ्छिशिरे जातशाखान् हिमागमे ।
वर्षागमे च सुस्कन्धान् यथादिक्प्रतिरोपयेत् ॥६॥

भा० टी०—जिस वृक्ष में लता अंकुर न होय उसको शिशिर ऋतु (माघ फाल्गुन) में लगाना चाहिये। जिस में शाखा होय उनको हेमन्त ( मार्गशीर्ष पौष ) में लगावे महाशाखावाले वृक्षों को वर्षा ऋतु ( श्रावण भाद्रपद ) में लगावे इन वृक्षों को प्रथम वृक्ष लगाने से पूर्व २ दिशा में दूसरे वृक्ष को लगावे ॥ ६ ॥

अन्यदप्याह—

घृतोशीरतिलक्षौद्रविडङ्गक्षीरगोमयैः ।
आमूलस्कन्धलिप्तानां सङ्क्रामणविरोपणम् ॥७॥

भा० टी०—घी खश तिल मधु विडंग गौ का दुग्ध गोमय इन सब वस्तुओं को वृक्षों में मूल से प्रति शाखा पर्यन्त लेपन करके संक्रामण विरोपण ( एक जगह से दूसरी जगह लगाना ) चाहिये ॥ ७ ॥

अथ रोपणप्रकारमाह—

शुचिर्भूत्वा तरोः पूजां कृत्वा स्नानानुलेपनैः ।
रोपयेद्रोपितश्चैव पत्रैस्तैरेव जायते ॥ ८ ॥

भा० टी०-पवित्र होकर स्नान चन्दन से वृक्ष की पूजा करके वृक्ष को लगाना चाहिये। उस में जो पत्र वगैरह रहते हैं उस के साथ ही उसको वृद्धि होती है ॥ ८ ॥

अथ रोपितानां सेचनविधानमाह—

सायं प्रातश्च घर्मर्त्तौ शीतकाले दिनान्तरे ।
वर्षासु च भुवः शोषे सेक्तव्या रोपिता द्रुमाः ॥९॥

भा० टी०-लगाये हुए वृक्षों को इस प्रकार पानी देय कि सायंकाल और पूर्वाह्न में ग्रीष्म ऋतु में, दुपहर के समय जाड़े में और वर्षा ऋतु में भूमि सूखने पर किसी भी समय वृक्षों में जल देवे ॥ ९ ॥

अथानूपजान् वृक्षानाह-

जम्बूवेतसवानीरकदम्बोदुम्बरार्जुनाः।
वीजपूरकमृद्वीका लकुचाश्च सदाडिमाः ॥१०॥
वञ्जुलो नक्तमालश्च तिलकः पनसस्तथा।
तिमिरेऽम्रातकश्चेति षोडशानूपजाः स्मृताः ॥११॥

भा० टी०-जामुन बेंत वानीर कदम्ब गूलर अर्जुन बीजपूरक मृद्वीक (द्राक्षा) लकुच अनार वंजुल नक्तमाल तिलक कटहर तिमिर अम्रातक यह १६ वृक्ष बहुत जल से होते हैं इन को विशेष जल देना चाहिये ॥ १० ॥ ११ ॥

अथ रोपितानां वृक्षाणां किं प्रमाणान्तरं कार्यमित्याह-

उत्तमं विंशतिर्हस्ता मध्यमं षोडशान्तरम्।
स्थानात्स्थानान्तरं कार्यं वृक्षाणां द्वादशावरम् ॥१२॥

भा० टी०—एक वृक्ष से दूसरा वृक्ष २० हाथ दूर पर लगाना उत्तम है, १६ हाथ पर मध्यम है, १२ हाथ के दूर पर लगाना निकृष्ट है ॥ १२ ॥

अथ तदर्थमाह—

अभ्यासजातास्तरवः संस्पृशन्तः परस्परम्।
मिश्रैर्मूलैश्च न फलं सम्यग्यच्छन्ति पीडिताः ॥१३॥

भा० टी०-जो वृक्ष समीप होते हैं उनकी शाखायें परस्पर स्पर्श कर भिड़ जाने के कारण तथा मूल के भी मिलने के कारण पीडित रहते हैं यानी फल को नहीं देते ॥ १३ ॥

अथ तेषां रोगज्ञानमाह—

शीतवातातपै रोगो जायते पाण्डुपत्रता।
अवृद्धिश्च प्रवालानां शाखाशोषो रसस्रुतिः ॥१४॥

भा० टी०—शीतवात (वायु) आतप (धूप) से वृक्षों को रोग उत्पन्न होता है। इसका पहिचान यह है कि पत्रों पर पाण्डुता (पीलापन) आ जाना प्रवाल तथा अंकुर का ह्रास और रसकास्राव होना इन चिह्नों से वृक्षों को रोगी जानै ॥ १४ ॥

अथै तेषां चिकित्सितमाह—

चिकित्सितमथैतेषां शस्त्रेणादौ विशोधनम्।
विडङ्गघृतपङ्काक्तान् सेचयेत् क्षीरवारिणा ॥१५॥

भा० टी०-वृक्ष के जिन २ अंगों में व्रण (छिद्र वा चिह्न) हो गया हो, पहले

उसको शस्त्र ( कुल्हाड़ी आदि हथियार ) से काटै बाद विडंग घी पंक ( कीचड़ ) को मिलाकर अच्छे प्रकार से लेप करै और दूध में जल मिलाकर उसको सींचै ऐसा करने से रोग दूर होता है ॥ १५ ॥

अथ फलनाशचिकित्सितमाह—

फलनाशे कुलत्थैश्च माषैर्मुद्गैस्तिलैर्यवैः ।
श्रृतशीतपयःसेकः फलपुष्पसमृद्धये ॥ १६ ॥

भा० टी०—जब वृक्षों का फल नाश होय तो कुलत्थ ( कुलथी ) उर्द मुद्ग ( मूंग ) तिल और यव सबको मिलाकर जल के साथ क्वाथ ( काढ़ा ) बनाकर काढा को ठंढा होने पर उसमें दूध मिलाकर सेचने से फल फूल की वृद्धि होती है ॥ १६ ॥

अथ वृद्ध्यर्थप्रयोगमाह—

अविकाजशकृच्चूर्णस्याढके द्वे तिलाढकम् ।
सक्तुप्रस्थो जलद्रोणो गोमांसतुलया सह ॥१७॥
सप्तरात्रोषितैरेतैः सेकः कार्यो वनस्पतेः ।
वल्लीगुल्मलतानां च फूलपुष्पाय सर्वदा ॥१८॥

भा० टी०—भेड़ बकरी का माल एक २ आढक, तिल १ आढक, सक्तु १ प्रस्थ जल एक द्रोण, गोमांस १ तुला ये सब मिल कर सात रात्रि पर्यन्त एकत्र रक्खे बाद सेंक करे तो वल्ली लता और फल की विशेष वृद्धि होती है। यह प्रमाण एक वृक्ष के वास्ते है, अतः इतना २ प्रत्येक वृक्षों के लिये सामान होना चाहिये ॥ १७ ॥ १८ ॥

अथ वीजानां वापनविधानमाह—

वासराणि दश दुग्धभावितं बीजमाज्ययुतहस्तयोजितम् ।
गोमयेन बहुशो विरूक्षितं क्रोडमार्गपिशितैश्च धूपितम् ॥१९॥
मांससूकरवसासमन्वितं रोपितं च परिकर्मितावनौ ।
क्षीरसंयुतजलावसेचितं जायते कुसुमयुक्तमेव तत् ॥२०॥

भा० टी०—जब जिस किसी वृक्ष का बीज लगाना होय तब हाथ में घी लगाकर उस हाथ से बीज को दुग्ध में भिगोय देवै। ऐसेही १० दिन बराबर करै। इसके बाद उसको गोमय के साथ मर्दन करै फिर सूकर और मृग के मांस का धूप देय, फिर उसमें सूकर और मृग के मांस को मिलाय लेय फिर भूमि पर रोपण करे बाद दूध और जल से अच्छे प्रकार से सींचे ऐसा करने से फूल लग जाता है। यह ध्यान रहे कि श्लो० २ के अनुसार बीज बोनेवाली भूमि होनी चाहिये ॥ १९ ॥ २० ॥

अथ तिन्तिडीविधानमाह--

तिन्तिडीत्यपि करोति वल्लरीं व्रीहिमाषतिलचूर्णसक्तुभिः ।
पूतिमांससहितैश्च सेचिता धूपिता च सततं हरिद्रया ॥२१॥

भा० टी०-इमिली के बीज को धान उर्द तिल उनका चूर्ण पिलाओ सत्तू और दुर्गन्ध मांस में भिगोय कर हल्दी का धूप देवे तो वल्लरी ( शाखा ) आदि करती है । इसमें आदि शब्द है उससे अन्य वृक्ष भी वल्लरीकारक हो सकते हैं ॥ २१ ॥

अथ कपित्थबीजारोपणमाह—

कपित्थवल्लीकरणाय मूला-
न्यास्फोतधात्रीधववासिकानाम् ॥
पलाशिनीवेतससूर्यवल्ली
श्यामातिमुक्तैःसहिताष्टमूली ॥२२॥
क्षीरे शृते चाप्यनया सुशीते
तालाशतंस्थाप्य कपित्थबीजम् ॥
दिने दिने शोषितमर्कपादै-
र्मासं विधिस्त्वेष ततोऽधिरोप्यम् ॥२३॥
हस्तायतं तद्‌द्विगुणं गभीरं
खात्वावटं प्रोक्तजलावपूर्णम् ॥
शुष्कं प्रदग्धं मधुसर्पिषा तत्
प्रलेपयेद्भस्म समन्वितेन ॥२४॥
चूर्णीकृतैर्माषतिलैर्यवैश्च
प्रपूरयेन्मृत्तिकयान्तरस्थैः ॥
मत्स्यामिषाम्भस्सहितं च हन्या-
द्यावाद्‌घनत्वं समुपागतं तत् ॥२५॥
उप्तञ्च बीजं चतुरङ्गुलाधो-
मत्स्याम्भसा मांसजलैश्च सिक्तम् ॥

वल्ली भवत्याशु शुभप्रवाला
विस्मापनी मण्डपमावृणोति ॥२६॥

भा० टी०-कपित्थ ( कैथ ) बीज में बल्ली पैदा करने के निमित्त ये उपाय हैं कि आस्फोतक ( सारिवा ) धात्री ( आँवरा ) धव वासिका इन चारों वृक्षों का मूल, और वेंत वृक्ष का मूल पत्र सूर्यवल्ली श्यामा अतिमुक्त वृक्ष का मूल, इन सबों को मिलाने से अष्ट मूली होती है, अष्टमूली को दूध के साथ काढ़ा बनावे, फिर उस को ठंढा कर के उस में कैथका बीज छोड़े उसको क्वाथ में सौ बार ताली बजाने में जितना समय बीते उतने समय तक रक्खे, बाद उसके निकाल कर घाम में सुखावे इसी प्रकार १ मास तक करता जाय फिर रोपै।

रोपने के लिये १ हाथ लंबा चौड़ा, दो हाथ गहिरा खात ( गड़हा ) खने उस में जल भर दे। जब सूख जाय तब अग्नि से उसको जलाय देय फिर उस गर्त में मधु घी से मिला हुआ भस्म से लेप करे, फिर उस में चार अंगुल मिट्टी देय फिर उसमें उरद तिल जव का चूर्ण छोड़ फिर ४ अंगुल मिट्टी देय उस पर उर्द तिल जव का चूर्ण छोड़ै ऐसा बार २ करता जाय जब गर्त पूरा हो जाय तब उस में मछली के मांस से युक्त जल देके उसको पीटै जब वह कड़ा होय जाय तो उसके ४ अंगुल नीचे बीज बोवे फिर मछली के मांस सहित जल से सींचे तो शीघ्र ही उत्तम वल्ली तथा अंकुर पैदा होती है ॥ २२—२६ ॥

अथान्येषां रोपणमाह-

शतशोऽङ्कोलसम्भूतफलकल्केन भावितम् ॥
एतत्तैलेन वा बीजं श्लेष्मातकफलेन वा ॥२७॥
वापितं करकोन्मिश्रमृदि तत्क्षणजन्मकम् ।
फलभारान्विता शाखा भवतीति किमद्भुतम् ॥२८॥

भा० टी०-यदि किसी वृक्ष का बीज लगाना होय तो उस बीज को अंकोल ( पिस्ता ) वृक्ष के फल कल्क से सौ वार भावना देकर वा उसके तेल से १०० बार भावना देकर अथवा श्लेष्मातक ( लिसोरा ) के रस से वा तेल से १०० बार भावना देय फिर उस बीजको पत्थर के पानी से मिश्रित कोमल भूमि में लगाने से उसी काल में उस बीज से अंकुर निकल आते और फल के भार से शाखा युक्त होती है। इसमें कोई आश्चर्य नहीं है ॥ २७-२८ ॥

अथ श्लेष्मातकरोपणमाह-

श्लेष्मातकस्य बीजानि निष्कुलीकृत्य भावयेत् प्राज्ञः ।
अङ्कोलविज्जालाद्भिश्छायायां सप्तकृत्वैवम् ॥२९॥

